बिदू—(उत्तर देता हुआ) हे बयस्य ! वह कंस का कोई नहीं है। मेरा ही नाम मदन है, मैं ब्राह्मण हूँ, तुम हमारा क्या कर सकते हो ॥३१॥

श्रीकृष्ण—अरे मूर्ख ! अब परिहास का प्रयोजन नहीं है।
बिदू—हे शशिमुखि ! तुम हमारे इस प्रियमित्र के हाथ में दो लड्डू देओ, जिससे यह वही जाकर मदन को पराजित करे ॥३२
मद—(कान देकर) यह दूती आदेशानुसार कार्य्य करती है, मिलन कराने में पण्डित यह दूती वृन्दाबन में माधव के निकट छल पूर्वक श्रीराधा के रूप का ही वर्णना करती है। (निरूपण के बाद उच्च हास्य से) अहो शशिमुखी के बिकसित कमल मधु-धारा के समान बाक्यों का श्रवण करते ही श्रीकृष्ण का मत्त गजराज के समान शिर कम्पित हो रहा है, आप मदना-वेश से बिबस होकर अपने गुप्तभाव को प्रसन्नचित्त से प्रकट कर रहे हैं, ऐसा ही हो. अनुराग असीम रूप से बढ़कर माधुर्य्य का बहन करता है ॥३३॥

श्रीकृष्ण—(पुनः पत्रिका पाठ कर) सखि ! यह सम्यक् रूप में बोधगम्य नहीं हो रहा है, मैं गोपवालकों को संग लेकर वृन्दाबन में यमुना तट पर क्रीड़ा करता रहता हूँ। यह मृग-नयनी रूपवती राधिका ने हमको किस प्रकार देखा ? ॥३४॥ हे सखि ! इन गोपबालकों से पूछो कि हम कब वहाँ गये, उस राधिका ने हमको किस प्रकार देखा जिससे बह दिशा बिदिशा चारों ओर हमको देखती हुई मोह प्राप्त कर रही है। सखि ! हास्ययुक्त वाग्विलास का त्याग करो। यदि ये गोपबालक इस बात को सुनेंगे तो हमारा अत्यन्त हास्य करेंगे। यदि वह अपनी कुलमर्य्यादा का बिसर्ज्जन करती है तो यह ठीक नहीं

है, इस प्रकार हमसे अयोग्य रतिबिधान उचित नहीं है। गज-पति प्रतापरुद्र की प्रीति के लिये रामानन्दराय रचित यह मधु-सूदन के बचन रसिक समाज में आनन्द बर्द्धन करें ॥३५॥
शशि—(मन ही मन में) अहो प्रियसखी राधिका का इनसे अनु-राग हो रहा है, अब मैं क्या करूँ ॥३६॥

विदू—मित्र! इस दुष्ट सखी की बातों का यहाँ क्या प्रयोजन है? देखो देखो, यह हंसी सूर्य्य-किरण से चलायमान होकर कमलगुच्छों की छाया का अन्वेषण कर रही है। परन्तु वह कमलगुच्छ पवन से कम्पित होकर हंसी को निवारण कर रहा है ॥३७॥

कृष्ण—(मन ही मन) अहो इस का कैसा वाक्चातुर्य्य है। (प्रकाश्य करके) अरे मूर्ख! क्या अप्रासंगिक आलाप करता है, तुमको धिक्कार है ॥३८॥

विदू—मित्र! मैं क्या अप्रासंगिक कह रहा हूँ? ॥३९॥
मद—(यह सुन कर मन ही मन) अहे राधिके! तुम सर्व प्रकार से कृतार्थी हो गई ॥४०॥
शशि—(प्रकट रूप से) अहो महाभाग! तुम्हारे समान पुरुष के हम समान अनुगत जन की वंचना उचित नहीं है ॥४१॥
कृष्ण—भद्रे और सुनो, यह कुलबती बाला है जिसको पति अत्यन्त प्रिय है! हे मुग्धे! वह क्यों बिना कारण सदाचार की तिलाञ्जली दे रही है? ॥४२॥

बिदू—हे दुष्ट गोपबालिके! हमारे प्रियमित्र धर्म्मपरायण है, अतः यहाँ से तुम शीघ्र पलायन करो (श्रीकृष्ण के हृदय पर हाथ रख कर) अरि! गोपिके! फेर उत्तर मत देना, यह देख, हमारे प्रियमित्र श्रीकृष्ण के हृदय में वह कुरंगनयना कुर कुर

कर रही है इससे हमको एसा कार्य्य करना पड़ा। (श्रीकृष्ण के कान में) मित्र ! तुमने इसको स्वप्न में सहस्रों बार देखा होगा, इस समय उसी को ही याचमान की तरह चाहते हो ॥४३
कृष्ण—अरे मूर्ख ! तुमने हमारे स्वप्नवृत्तान्त को कैसे जाना ?।
बिदू—मित्र ! क्या तुम हमको स्वप्न में परित्याग करते हो, ऐसा मत कहो, स्वप्न में ही मैंने देखा है ॥४४॥
कृष्ण—(मन में विचार कर) यद्यपि बाचाल यह ब्राह्मण-बालक परिहास से आलाप करता है तथापि यथार्थ बात कह रहा है। कहने दो परन्तु उस बाला-रमणी का मनोभाव सम्पूर्ण रूप से जानना उचित है। (प्रकाश्य रूप से) भद्रे ! उस बाला को इस असाधारण साहस से निवृत्त कराओ, (पुनः विदूषक से) मित्र ! आओ हम सब गोवत्स अन्वेषण के लिये चलें (शशिमुखी से) भद्रे तुम भी उस बाला को समझा कर निवृत्त कराओ ॥४५॥
सखि ! देखो, जैसे शशधर को देख कर कमल प्रफुल्लित नहीं होता है, जैसे रजनी दिवाकर को पति नहीं मानती है, तैसे ही कुलबती स्त्रियों का अन्य पुरुष में रति अनुचित है। उस से अत्यन्त पाप होता है। अतः हे शशिमुखि ! उस कमल-बदनी बाला को निबारण करो, क्यों कि वह काम-पीडिता होकर इस प्रकार अनुचित बिषय में रत हो रही है। यदि वह कुलाचार को नहीं मानती है तो हम अपनी मर्य्यादा को क्यों छोड़ दें। रामानन्दरायकबि के बिरचित यह संगीत गजपति प्रतापरुद्र के हृदय में उदय हों। (एह कह कर, सबका प्रस्थान)

द्वितीय अंक समाप्त हुआ ॥४६॥



# ❀ अथ तृतीयाङ्क ❀



[ अनन्तर अशोकमञ्जरी प्रवेश करती है । ]

अशोक—अये ! मैं ने सुना कि—मर्दनिका, बनदेवता और शशिमुखी के साथ श्रीराधिका कोई रहस्य करती हुई माधवी-निकुञ्ज में अवस्थान कर रही हैं, इस से मैं उन को देख कर ही जाउँ । ( आगे को देखती देखती उन के समीप गई ) अरि ! ये धीरे धीरे क्या कर रही हैं, यहाँ जाना उचित नहीं है । ( यह कह कर प्रस्थान ) ॥१॥

[तदनन्तर शशिमुखि,मर्दनिका के द्वारा प्रबोधित राधा आती हैं]

राधा—( दीर्घनिश्बास ले कर ) सत्य ही माधव ने हम को परित्याग कर दिया ॥ २ ॥

हाय मैं ने कुल-बनिताओं का गृहीत सदाचार को विना बिचार तृण के समान माना है, हाय हाय ! यह कैसा अयोग्य कार्य्य हुआ, मैं क्या करूँ, बताओ कौन श्रीकृष्ण को बश में करेगा ? शिब शिब, मैंने शिशु होकर युबती भाव लाभ किया है, बडा कष्ट है, क्या मेरे समान और भी कोई निर्ल्लज है ? रामानन्दराय वर्णित यह संगीत राजा प्रतापरुद्र का आनन्द बिधान करें ॥ ३ ॥

शशि—मैं ने तो सम्पूर्ण बृत्तान्त कहा, अब जो कर्त्तव्य होय उसका बिचार करो ॥ ४ ॥

राधा—( संस्कृत में ) सखि ! मनोहर सामबेद के समान वंशीजात नाद-ब्रह्म को सुनकर, त्रैलोक्य-मोहन, नवीनतरुण, साक्षात् केलिकला के समान श्यामसुन्दर को देख कर, सूर्य्य और चन्द्रमा के समान शोभा बाले उन कान्तसंग का ध्यान

करते करते मेरा मन तुषानल के समान मुझ को दग्ध कर रहा है॥ ५॥

शशि—प्रियसखि ! इस समय अस्थान बस्तू में आग्रह परित्याग करो॥ ६॥

मैंने तुम्हारे लिये उन श्रीकृष्ण से जो जो बातें कहीं उन्होंने वो ही वोही बातों का निवारण कर आपके शैशवभाव को लक्ष कर (दिखला कर) व्यर्थ कर दिया है। हे सुबदने श्रीकृष्ण का ध्यानछोड़ दो, यह कुसुम-गलित मधुमिश्रित बिष है, इस से कृष्ण भिन्न अन्यत्र मन लगाओ॥ ७॥

सखि ! पति यदि हीन होय तो रमणी उसका ध्यान करती है। हिरणी क्या सिंह के पराक्रम देखकर उस से अनुरक्ता होती है ? कभी नहीं। हे राधिके ! माधब से अनुराग मत करो। चन्द्रमा को क्षीण देखकर क्या कुमुदिनी रमणीय भाव प्रकट नहीं करती ? यह रामानन्दराय वर्णित गीत निरन्तर गजपति राजा प्रतापरुद्र के हृदय को सुखी करें॥ ८॥

राधा—( शशिमुखी के वाक्य को सुनकर आखो में जल-भर वोलीं ) देबि मदनिके ! यह कैसी रीति है ? श्रीहरि तो प्रेम-विच्छेद-वेदना नहीं जानते हैं, और प्रेम भी स्थानास्थान नहीं जानता है, मदन भी दुर्व्वल हम को नहीं जानता। दूसरा दूसरे के दुःख को जानने में असमर्थ है, जीबन भी हमारे बश में नहीं है, यौवन भी दो तीन दिन का है, हाय हाय ? बिधाता की यह कैसी गती है ? ॥६॥

मद—क्यों इस प्रकार उदास होती हो, देखो नब बिकसित केतकी-कुसुम के मनोहर सौरभ द्वारा भ्रमर दूर से ही आकृष्ट होता है, जब पुष्प के ऊपर घूमता हुआ उस पुष्प रज में रस नहीं देखता है तब वह भ्रमर क्या उस पुष्प का त्याग नहीं

करता है अर्थात अवश्य ही त्याग करता है ॥१०॥

राधा--( धैर्य्यावलम्बन पूर्बक ) अच्छा तो अव छोड़ दिया ( ऐसा कह कर भय चित्त से कम्पित हो गद्गद वाणी से ) देवि ! कोई अपराध नहीं है। क्यों कि मधुरिपु श्रीकृष्ण जब दैववश मेरे नयन गोचर हुए तब से इस दुष्ट मदन ने चित्त को हरण कर लिया ( क्षण-काल मौन होकर दीर्घ निश्वास त्याग पूर्वक ) फेर भी जिस मुहूर्त्त में वे मेरे दृष्टि गोचर होयगें तब मैं उस समय उन समस्त घड़ियों को रत्नों से सुशोभित कर देउँगी ॥ ११ ॥

मद—( मन ही मन ) अहो ! इस का अनुराग ने सीमा को अतिक्रमण कर लिया है। अब प्रिय कथन के द्वारा इस को अन्य-मनस्क करूँ। (प्रकाश रूप से वत्से ! देखो देखो ॥१२॥ तुम ने अपने कर-कमल द्वारा जिस के मूलदेश में जल-सेचन कर कर बर्द्धित किया है उस आम्रवृक्ष का अग्रभाग कुछ मुरझा गया है। मैं जानती हूँ कि यह सब भ्रमर मधुर आलाप कर रहे हैं ॥ १३ ॥

राधा—( त्रास के साथ उत्कम्पित हो कर ) अरि शशिमुखि ! हम को स्मरण रखना।

श.शि—( मन मन में ) अहो ! क्या यह अनर्थ परम्परा उपस्थित हो गई ( प्रकाश्य रूपसे ) वत्से ! व्याकुल मत होना, तुम्हारे प्रति माधव के हृदय में अनुराग प्रतीत होता है ॥१४॥ वत्से ! यदि तुम्हारे प्रति श्रीकृष्ण का हृदय अनुरक्त नहीं है तो क्यों शशिमुखी के सरस-वाक्यों से उन के बदन सरोज पुलकित हो जाता, वे सहस्र सहस्र क्रीडाओं का परित्याग कर क्यों मन्द मन्द हास्य करते हैं, अतः हे मुग्धे ! अत्यन्त शंका का त्याग करो, क्या इन सब बातों की आलोचना

से तुम्हारा मन स्थिर-बिचार नहीं होता है। रामानन्दराय कबि के द्वारा बिरचित यह संगीत रसमय गजपति प्रतापरुद्र के हृदय में निबास करें॥ १५॥

राधा--देबि! मरीचिका से दह्यमान होकर कुसुमारी हिरणी-वाला किस प्रकार जीबन धारण करेगी? घटाओं-मेघ वर्षने का अनुमान कर क्या जीवन-रक्षा हो सकती है॥ १६॥

मद्--बत्से! स्थिर हो, उन माधव का अभिप्राय जानने के लिये मैंने माधबी को नियुक्त किया है वह तुम्हारे चित्रपट लेकर श्रीकृष्ण के समीप गई है॥ १७॥

[ अनन्तर चित्रपट हाथ में ले माधवी प्रवेश करती है ]

माधबी--देवि! प्रणाम करती हूँ॥ १८॥

मद्--वत्से! तुम्हारी कुशल तो है? तुमने क्या माधब का अभिप्राय जान लिया?॥ १९॥

माधवी--हाँ॥ २०॥

मद्--अच्छा कहो तो॥ २१॥

माधवी-- ( चित्रपट देखाने को उद्यत होती है )॥ २२॥

राधा-- ( लज्जा पूर्वक चित्रपट मांगती हैं )॥ २३॥

माधवी--हम को पारितोषक देओ॥ २४॥

मद्--निश्चय ही राधा के हृदय-भाव से स्पष्ट रूप से जाना जाता है कि श्रीकृष्ण इन में अनुरागी है। यदि प्रमाद बस प्रेमाङ्कुर भग्न होता है तो फिर संयोग होना असाध्य है ( प्रकाश्य कर के ) हे माधवी! लाओ श्रीराधा का चित्रपट देओ॥ २५॥

माधबी--(थोरा सा दिखा कर वस्त्राञ्चल से ढ़क लेती है)॥ २६

शशि-- ( जोर से छीन कर ले लेती है एवं देखती है) अये इस में तो कुछ अक्षर भी लिखे गये हैं (एसा कह कर पढ़ने लगती है)

अयि सुमुखि ! हमारे बिमुख भाव को देख कर मन में कोई शङ्का मत करना, प्रथम बिकसित कुमुदनी को देख कर किस को अच्छा नहीं लगता है। नब बिकसित पद्मिनी का मनोहर सौरभ से तरुणव्यक्ति का धैर्य्य शिथिल होता है इस में सन्देह नहीं है, उस समय वह तटस्थभाव का धारण नहीं कर सकता है ॥२७॥

माधवी--सखि ! प्रियानुराग सुख में वढें ॥२८॥

राधा--(दीर्घनिश्वास लेकर) सखि ! अभि हमारा एसा भाग्य कहाँ है ? (मर्दानका के प्रति) देवि ! इन अक्षरों का क्या अर्थ है । २६॥

मद--वत्से ! इन का अर्थ यह है कि-"तुम्हारा हृदय स्पष्ट जान कर मुकुन्द ने तुम से स्पष्ट अनुराग किया है किन्तु यदि किसी प्रमाद बश वह प्रेमाङ्कुर भग्न हो जाता है तो फिर वह सम्भलने में दुःसाध्य हैं अतः तुम अतिशय ब्याकुल मत होना क्यों कि अब हमारा मनोरथवृक्ष फलवान हो गया है ॥३०॥

राधा--देवि ! हम को अभी बिश्वास नहीं हो रहा है किन्तु इस बिषय में तुम ही एक मात्र आश्रय हो ॥३१॥

मद--वत्से क्या चिन्ता है, मैं जानती हूँ अनुमति देओ ॥३२॥

राधा--(प्रणाम कर) भगवति ! देखो यह निकुञ्ज गृह गुञ्जायमान भ्रमरों से अत्यन्त व्याकुल हो रहा है, सूर्य भी अस्त प्राय हो गया है। मन्द मन्द पवन के सञ्चारण से भ्रमरवृन्द तरलित हो रहे हैं, और चन्द्रमा उदय प्राय हो रहा है अतः जो उचित हो सो करो ॥३३॥

देवि ! भ्रमर-गुंजार से मनोहर यह समस्त कुञ्ज भयानक हो रहा है। मन्द मन्द पवन पुनः इन निकुञ्जों को दूषित कर रहा है। मैं क्या कहूँ, कन्दर्प के शराघात से मेरा

चित्त व्याकुल हो रहा है। जो मत्त कोकिलों के मधुर शब्द से स्थिर नहीं रहने पाता है। संग-सुख तो इस शरीर को बड़ा भय का पात्र बनाय रहा है। अतः हे देवि ! जो उचित समझ सो करो। रामानन्दराय के यह संगीत राजा प्रतापरुद्र के हृदय में सुखबिस्तार करै ॥ ६४॥

मद--वत्से ! मैं इस वकुलवृक्ष के नीचे मिलूँगी ३५॥

(सब का प्रस्थान)

## —०: अथ चतुर्थोऽङ्क :०—



मद--अये ! मैंने मदनमञ्जरी के मुख से सुना है कि मुकुन्द मधुमंगल के साथ बकुलवृक्ष के नीचे वैठे हुए हैं । अतः वहाँ चलूँ। (आगे दृष्टिपात पूर्वक) अये! मुकुन्द बिषण्ण-चित्त से बटु के साथ कुछ मन्त्रणा कर रहे हैं। अतः निश्चय है कि यहाँ कामदेव बिलास कर रहा है। जो भी कुछ हो, मैं इस माधबीगुच्छ के अन्तराल में रह कर इन के परामर्श सुनूंगी (ऐसा कह कर छिप जाना)

[ अनन्तर मदन-बिकार आबिष्कार पूर्वक विदूषक के साथ आलाप करते करते श्रीकृष्ण का प्रवेश ]

मद—(स्वगत) अहो ! माधब का मुखमण्डल चन्द्रमण्डल से भी सुन्दर है। परन्तु चन्द्रकिरण से मलीन नलिनी के समान निरन्तर मदन-शराघात से बिधुर प्राप्त हो रहा है। हाय ! बड़े कष्ट की बात है कि प्रिय श्रीकृष्ण के इस शरीर को देख कर मेरा चित्त शत शत प्रकार से बिदीर्ण हो रहा है। इन के हृदय में हार तक भी नहीं है, चन्द्रकिरण से आहत मर-

कत-शिलाके सभान विरह से धूषर देखती हूँ । रामानन्द-राय बर्णित यह संगीत पुण्यसमुद्र गजपति प्रतापरुद्र के हृदय को चिरकाल पर्य्यन्त सुखी करै ॥२॥

कृष्ण—सखे ! यदि उस कमलनयना राधिका ने अपनी सह-चरी द्वारा हम से निरतिशय प्रेम प्रकट किया था परन्तु मैंने उसका उपहास किया। हाय ? सीप समझ कर मैंने महा-मणि का परित्याग कर दिया है। यदि दैबवश मेरे नयन-गोचर होय तो इस से बढ़ कर भाग्य की सीमा क्या हो सकती है ॥३॥

बिदू—हे मित्र ! तुम से मैंने पहले ही कहा था, कि इस अनु-रागिणी को परित्याग मत करना, अब क्यों इतने व्यग्र हो रहे हो, जब भोजन की इच्छा नहीं है तो लड्डु क्या करोगे। अब इस बिषय में कुछ उपाय करता हूँ ॥४॥

कृष्ण—क्या उपाय ?

बिदू—मैं ब्राह्मण हूँ, मन्त्र पढ़ पढ़ कर इस मृगाक्षी राधिका को आकर्षण करूँगा ॥५॥

कृष्ण—तुम्हारी ब्राह्मणता हम जानने हैं, अब मदनिका को आह्वान करो ॥६॥

मद—(प्रवेश कर) बत्स ! मङ्गल होय ॥७॥

कृष्ण—(आगे को देख कर) यह मदनिका ही है (सप्रश्रय) देवि ! आप का कुशल तो है ? ॥८॥

मद--महाभाग ! तुम्हारे मुखचन्द्र दर्शन से ही समस्त कुशल हैं ॥९॥

विदू--देवि ! मेरे प्रिय-मित्र कन्दर्प-शर से व्याकुल हो रहा है अतः उस गोपकुमारी को लेकर आना ॥१०॥

कृष्ण--धिक् मूर्ख, इन के आगे ऐसी बात मत कहना ॥११॥

बिदू--हम लोग ब्राह्मण हैं, सरल स्वभाव के हैं हम स्पष्ट कहते हैं ॥१२॥

मद--(हास्य पूर्वक) बत्स ! मैं जानती हूँ कि तुम सत्यबादी हो ॥

बिदू--ऐसा ही है देखो देखो इन पद्मपत्रों को (एसा कह कर सूखे पत्रों का दिखाने लगा) ॥१४॥

देवि ! बनमाली के लिये पद्मबन में एक ही कमलदल नहीं है। वृन्दाबन में क्या मनोहर बिकसित पल्लव देखे हैं । हे सरले ! तुम मेरे मित्र कृष्ण को नहीं देखती हो, आप के ऊपर आशा करके समस्त बिलास परित्याग कर जलदतृष्णा चातक के समान बैठे हैं, कहो तो सही, यदि मदन इनके हृदय में नाना प्रकार क्रीड़ा आबिष्कार करके निबास नहीं करता है तो क्यों ये चन्द्र को देखते, "शीघ्र राहू को लाओ, शीघ्र राहू को लाओ" इस प्रकार बारम्बार कहते। कन्दर्प शराघात से अति आहत श्रीहरि के बिरहमय ये रामानन्दराय का संगीत गजपति प्रतापरुद्र के आनन्द बिस्तार करें ॥१५॥

मद--अब तक क्या हुआ ? ॥१६॥

बिदू--प्रियमित्र मैं ने तुम से कहा भी तो, नहीं जाते हो, मैं ही जाकर ले आऊ, मैं भी तो निसृष्टार्थ दूत हूँ (एसा कह कर चलने को उद्यत होना)

कृष्ण--(दुपट्टा पकड़ना) ॥१८॥

मद--बत्स ! हम से क्यो छिपाते हो ? ॥१९॥

कृष्ण--देवि ! कुछ तुम से पूछने की इच्छा होती है ॥२०॥

मद--निष्कपट से कहो ॥२१॥

कृष्ण--देवि ! आप के मुख से उस सुबदना राधिका के बदन-सौन्दर्य्य का श्रवण कर मैंने चन्द्रमा का तिरस्कार कर दिया, इस से वह मेरे हृदय में निर्दय-रूप से पीड़ा दे रहा है ।

बिधुबदना का अंग स्पर्श के कारण जिस को मैंने बहुत सम्मान किया था वह मलयपबन मेरे प्राणों का हरण कर रहा है ॥२२

मद--(मन ही मन) मेरी मनोकामना तो पूर्ण हुई साथ ही साथ राधिका भी कृतार्थी हुई । अब उस की विरहावस्था का वर्णन करूँ । (प्रकाश्य करके) बत्स ! वह कल्याणी केबल लाबण्यमात्र शेष रह गई है ॥२३॥

हे बत्स ! वह अत्यन्त क्षीण हो जा रही हैं, शीतल-शिला में चन्दन घिस कर शरीर में लेपन करने की चेष्टा करती हैं, सखियाँ जब कुमुदिनो दल की शय्या वना कर उम में उन को शयन कराती है तव शरीर के ताप से कमलदल शुष्क हो जाते हैं, वह क्षणभर शयन कर हाहाकार करके उठ चली जाती हैं ॥२४॥

हे माधव ! काम की बाधा वड़ी भारी हो रही है। राधा तो अतिकष्ट से जीबन धारण कर रही हैं । उनके नेत्र-जल से समस्त भूमि गीली होकर कीचड़ हो जाती है, यदि वह कहीं जाने के लिये पद संचार करती हैं तो क्षीणता के कारण उस कर्द्दम में गिर पड़ती हैं। हाय तुम उस सरल हृदय में वक्र होकर किस प्रकार निबास करते हो, हाय हाय तौ भी उन का काम शान्ति नहीं करते हो। रामानन्दराय का यह संगीत शुद्ध हृदय गजपति प्रतापरुद्र राजा के सुख बर्द्धन करें ॥२५॥

विदू--गोपिकाऐं परम साहसवती हैं एसा मैंने अनुमान कर लिया। क्यों कि इस समय वे सब चन्द्र-चन्दन के द्वारा शरीर में अनुलेपन करने को इच्छा करने लगीं, मेरे प्रियमित्र किन्तु चन्द्रमा को देख कर ही सूर्य्यकिरणों के समान तापित होकर अपने अंगों को छिपा कर तथा दोनों नेत्रों को मूँद कर अब-स्थित करते हैं। यदि अकस्मात् चन्दनबायु शरीर में लग जाता

है तब सिद्धमन्त्रजप से भुजंग के समान दौड़ कर पलायन करते हैं ॥२६॥

कृष्ण--(मन ही मन) ये कहता तो सत्य है (प्रकट करके) अरे मूर्ख ! अधिक बाचालता मत करै ॥२७॥

मद्—तुमने राधा की परीक्षा करने के लिये कितने कितने हि भाव प्रकट कीये हैं ॥२८॥

कृष्ण—(शंकित मन से) देवि ! क्या उनने हमारा अभिलाषा को छोड़ दिया ? ॥२६॥

मद्--बत्स ! मैंने देखा, वह गुरुजनों के कुबाक्य में दोष नहीं मानती है, सखियों के परिहास बाक्यों को सुन कर सुख नहीं मानती है, चन्दन को बिष के समान मानती है, चन्द्रमा को देख कर अग्नि समझ लेती है इस समय इन अवस्थाओं को निवेदित करने के लिये मैं आई हूँ ॥३०॥

कृष्ण--(उत्साह पूर्वक) देबि ! आपके मन मैं कोई वंचना नहीं है। आप इस समय हमको कन्दर्पसमुद्र से उद्धार करने को आई हो, आपकी यह निर्हेतुक बत्सलता है। अतः राधिका को प्रसन्न कर इस केशरकुंज में ले आओ, इसी से आप की नीतिचतुराई का बिस्तार होगा ॥३१॥

मद्--अच्छा मैं निश्चय ही लेकर आती हूँ ॥३२॥

बिदू--देबि ! तुम्हारा स्वभाव सरल है । इस को मिथ्या मत समझना। जाओ उन को लेकर शीघ्र आजाना, मैं ब्राह्मण हूँ इस विषय में सांक्षी रहा ॥३३॥

कृष्ण--देवि ! अब अन्य सम्भाबना का प्रयोजन नहीं है, जाओ, शीघ्र ही हमारा कार्य्यसिद्ध करो ॥३४॥

मद्--अच्छा मैं जातीं हूँ, आप का मंगल होय (प्रस्थान) (सब का प्रस्थान)

[ अनन्तर संकेतयोग्य वेश से राधिका का प्रवेश ]

राधा--सखि माधवि ! तुम क्या हम से बंचना करती हो।

सखी--यह अन्धकार मार्ग है, जिसमें गिरि-गुहा कुछ भी नहीं दीखता है। अभीतक देवी मदनिका लौट कर नहीं आई। वे वहाँ क्या कर रही हैं ? हाय ! विधाता क्या हमारे लिये हां अहितकारी हुआ है, हाय ! क्या कष्ट है ? हमारा यह असीम दुर्गम बन का लंघन कर आना निष्फल हुआ है। रामानन्दराय वर्णित यह संगीत नरपति प्रतापरुद्र के अत्यधिक आनन्द वर्द्धन करें ॥३७।

माधवी--प्रियसखि ! अन्य प्रकार सम्भावना मत करो, देवी मदनिका आ रही जानना।

[ मदनिका का प्रवेश ]

मद--वत्से ! तुम्हारा भाग्य अच्छा है।

राधा--(हर्षोल्लास पूर्वक) देवि ! आओ, वहाँ का क्या वृत्तान्त है ॥४०॥

मद--प्रबल मदनज्वराक्रान्त होना।

राधा--कहो तो सही वह किस प्रकार है ? ॥४२॥

मद--वत्से ! गोविन्द तुम्हारे बिरह में व्याकुल होकर क्या क्या चेष्टा नहीं करते हैं। वह चन्द्रमा को देख कर उस की निन्दा करते हैं, चन्दन को देख कर उसे फेंकने लगते है, गलाहार को दूर कर देते हैं, ओस (मेघाभास) को देख कर भय भीत हो जाते हैं, किसी बन्धु से वार्त्ता तक भी नहीं करते हैं, वे तो निरन्तर कुंजगृह में शय्यारचना करते रहते हैं,। अतः हे राधे ! शीघ्र जाकर कुंज में माधव की आराधना करो ॥४३॥

[ अनन्तर निकुंज में श्रीकृष्ण ]

कृष्ण–सखे ! मदद्दिका ने क्यों इतनी देर की ? (सातङ्क) एक तो वह कृशाङ्गी पीनस्तन तथा गुरुजघन भार से मन्द मन्द गमन करती है, मेरी संकेत की हुई यह कुंज अति दूर है, और बाला रमणी स्वभाव करके भीरु होती है, वन भी घोर अन्धकारमय हो रहा है । वह बाला किस प्रकार हमारे निकट आवेगी । हाय हाय इस बिषय में कौन हमारा आश्रय होगा ? ॥४४॥

[ क्षणकाल चिन्ता कर दीर्घ श्वास त्याग करना ]

वह क्या हमको अपरिचित समझकर विमुखी हो गई ?' सहचरियों के बाक्यों से क्या उनको विश्वास नहीं हुआ है ? किम्वा यह वन घोरअन्धकारमय हो रहा है इससे मार्ग तो नहीं भूल गई है, अथवा अत्यन्त दुर्बलता के कारण कन्दर्पवाणों से आहत होकर यहाँ तक नहीं आ सकी ।।४५।।

(आगे को देखकर) अरे ! क्या चन्द्रमा का उदय हो रहा है, चक्रबाक् समूह आर्त्तनाद कर रहा है, कुमुदिनी भी बिकसित होने लगी है, पद्मवन में पद्मसमूह मूर्च्छित हो जा रहे हैं, तब तो बोध हो रहा कि चन्द्रमा उदयाचल में क्रीड़ा कर रहा है ॥४६॥

हाय बह बाला सखियों के बाक्य का विश्वास करके अन्धकारोचित वेषधारण कर हमारे संकेतकुंज के लिये आ रही होगी, परन्तु इस समय यह दुष्ट चन्द्रमा अपनी चन्द्रिका द्वारा पूर्वदिशा को दूषित कर रहा है। इसमें वह स्वच्छन्दता से नहीं आ सकती है न लौटकर जा सकती है। (विनय पूर्वक अञ्जली जोड़ कर) हे पूर्बाचल ! तुम हमारे परम मित्र हो, हमारे ऊपर कृपा करके अपने शत शत शृंगों को ऊँचे करो, यदि यह चन्द्र दृष्टि गोचर हो जावेगा तो राधिका का आगमन में बाधा एवं हमारा जीवन-संकट दोनों आ पड़ेगा ॥४८॥

बिदू--(कान देकर) मित्र ! सुनो सुनो ये क्या रुणु रुणु शब्द हो रहा है ? ॥४६॥

कृष्ण--(नेपथ्य की ओर कान लगा कर) क्या उस खञ्ज-नाक्षी के नूपुरों का शब्द है ? क्या भूषणों का शब्द है ? अथवा काञ्ची का शब्द है ? अथवा कामातुर सारसों का कंठ रव है ? (इस प्रकार गोबिन्द के नाना तर्क बितर्क करते करते श्रीराधिका सखियों के हाथ में हाथ रख कर निकुञ्ज-केलि गृह में उपस्थित हुई) ॥५०॥

अहो ! श्रीराधा कुञ्चित केशों में यमुनातरंगों से रंगायमान फेनसमूह के समान समस्त पुष्पों का धारण करती नृत्यपरा-यण दक्षिण नयन से कन्दर्प को नृत्य करने का आदेश करती, मधुरवेश से बिभूषित हो श्रीकृष्ण के समीप गमन कर रहीं हैं। जिनके पद संचालन से हृदय हार मन्दमन्द आन्दोलित हो रहा है। शंका और लज्जा से रसभरे मधुर चञ्चल नय-नाञ्चल द्वारा मानो कौतुक पूर्वक मधुमथन को कुबलय (नीलकमले) उपहार दे रहीं हैं। रामानन्दराय के रचित यह संगीत मदनरूप नरपति प्रतापरुद्र का रसबिस्तार के द्वारा आनन्दित करैं ॥५१॥

बिदू—(आगे की तरफ देखकर) अरे सखा ! देखो हमारी जय हुई। यह उज्ज्वलांगी राधिका इस केशरकानन में आ रही हैं ॥

[ मदनिका का प्रवेश ]

मद—अहे बत्सयुगल ! बहुत बिलम्ब से सुहृदों का मनोरथ सिद्ध हुआ है। अब आज्ञा देओ तो दूसरे स्थान को जाऊँ ॥५३

बिदू—सखे ! हम को भी अन्य किसी निकुञ्ज में जाने की आज्ञा देओ (एसा कह कर प्रस्थान) सब का प्रस्थान

(इति राधाभिसार नामक चतुर्थाङ्क समाप्त)



# ×:०÷: अथ पंचमाङ्क :÷०:×



[ शशिमुखी का प्रवेश ]

शशि—(उत्कण्ठित मन से) अये आज निकुञ्ज में मङ्गलमय राधा-माधव दानों का क्या वृत्तान्त हो रहा है कुछ मालूम नहीं है, देवो के पास जाकर पूछूँ। (आगे की तरफ देखकर) अहो! यह बनदेवी निद्रा मुकुलित नेत्र से धीरे धीरे यहाँ आ रही है ॥१॥

(संस्कृत में) इस के दोनां नेत्र डगमग डगमग कर रहे हैं, आलस्य युक्त नेत्रों के तारे निश्चल दिखाई दे रहे हैं, दोनों भुजा शिथिल होकर स्कन्धदेश से मानों गिर पड़ते हैं, मन्द मन्द गमन के द्वारा चरण स्खलित होने से नूपुर बिपरीत शब्द कर रहे हैं, अहो आज देवी निद्रायुक्त शरीर से हमारा आनन्द बिस्तार कर रही है ॥२॥

रति के उपरान्त जैसे रात्री बिताकर कामिनी चली जाती है तैसे ही ये मदनिका आ रही है, इसको देखकर मेरा मन आनन्दित हो गया है। प्रातः काल जैसे सलिल के समीपवर्त्ति चन्द्रमण्डल में अरुण कमल का प्रतिबिम्ब दीखता है तैसे ही इसके नेत्र ईषत् मुकुलित और वदन मलिन दीख रहा है। दोनों भुजा शिथिल हो गई हैं भुजाओं के मणिमय कंकण झुन झुन शब्द कर रहे हैं, चरणों का पात बिषम रूप से हो रहा है. उस से नूपुरों का मनोहर शब्द निवारण हो रहा है। रामानन्द-राय के रचित यह संगीत गजपति प्रतापरुद्र के हृदय में आनन्द बिस्तार पूर्वक रसिक जनों को बिलासित करै ॥३॥

[ उपरोक्त वेश से मदनिका का प्रवेश ]

मद—(दोनों नेत्रों को मीडती हुइ आगे की तरफ देख) अहो बसन्त ऋतु की रात्रि का अबसान कैसा सुन्दर है ॥४॥ कहीं तो मलय पवन कमल - बन की सुगन्धि ले कर मन्द मन्द सञ्चरण कर रहा है। कहीं तो कोकिल गण आम्र वकुल का आस्वादन कर आनन्द से कुहू कुहू शब्द कर रहा है। कहीं प्रफुल्लित लताओं को देख कर भ्रमर पुञ्ज गुञ्जन कर रहे हैं, कहीं तो चकबा चकवी दोनां सुकोमल मधुर आलाप कर रहे हैं ॥५॥

[ दो तीन पाद चल कर आनन्द प्रकाश करके ]

अये ! उद्दीप्त कन्दर्प चातुरी के परिचय प्राप्त, अनुरक्त युवा-युवती गण रात्रि में जागरण करके निद्रा का प्राप्त होकर गृह में शयन करते हैं। उन दम्पतियों के साथ समता लाभ करने के लिये यह मलयपबन अल्प विकसित कमलवन के आश्रय लेने को जा रहा है ॥६॥

[ आगे की तरफ देख कर बिस्मयपूर्वक ]

अहो यह चकबी प्रातःकाल चकित नयनों से चारों ओर देख रहा है। कभी तो अत्यन्त प्रमद बश अपने पति को आलिङ्गन कर रही है, कभी तो अत्यन्त उत्कंठा से कान्त के प्रति कटाक्ष पात करती है। अहो चकवी की यह अवस्था देख कर रसज्ञा कौन स्त्रीजन इस के आचरण नहीं करती है ? प्रातःकाल में बधूजन इस प्रकार आचरण करती है ॥७॥

[ थोड़ी देर अन्यत्र जा कर आश्चर्य्य युक्त होकर ]

अहो ! अत्यन्त रमणीयता हो रही है, यह भ्रमरी ईषत् बिकसित शतदल कमल में पराग को देख कर उसका आस्वादन की इच्छा से जा रही थी, दैवात् इस कमल के पराग में आपकी प्रतिच्छबि को देख यह मेरा स्वामी है एसा निश्चय किया। परंतु उत्कण्ठित हो जाने के कारण बहाँ नहीं जा सकी। उस ने

उस समय व्यग्रचित्ता अपने पति मधुकर को आता देख कर विस्मय पूर्वक संदिग्धा हो गई । न वह वहाँ से जा सकती है न रह सकती है। दोनों में से कौन मेरा पति है यह भी नहीं जान पाई, केवल बारबार चारों ओर घूम रही है ॥८॥

शशि—देवी तो प्रातःकाल की शोभा को देख कर आहृतचित्ता हो रही है, जिससे मुझ को नहीं देख रही है। अतः पास में जाकर प्रणाम करूँ। (नकट जाकर) देवि ! प्रणाम करती हूँ ॥९

मद—कौन ? शशिमुखी वत्से मैं बहुत समय से अन्य मनस्क रहने के कारण तुम को नहीं पहचान सकी ॥१०॥

शशि—आप निद्राकुलासी मालूम पड़ती हो ॥११॥

मद—वत्से ! निद्राकुला ही हो रही हूँ ॥१२॥

शशि—एसी क्यों हो रही हो ?

मद—आज निकुञ्ज में अवस्थित राधामाधव के उन उन क्रीड़ा-कौतुक को देखते देखते रात्रि व्यतीत हो गई ॥१३॥

शशि—वहाँ का वृत्तान्त किस प्रकार है सो तो कहो ॥१४॥

मद—सुनो, (दोनों नेत्रों को मार्जन करके) वत्से ! निकुञ्ज प्रवेश पर्य्यन्त तो वृत्तांत तुम को मालूम ही है ॥१५॥

शशि—उसके आगे कहो ॥१६॥

मद—वत्से ! राधिका के रूप को देख कर श्रीकृष्ण स्तम्भित हो गये, परन्तु उनको देखकर राधिका का मन औदास्यता पूर्वक लज्जित होकर कन्दर्पभय से शंका करने लगा। तव ही श्रीराधा का तटस्थ भाव चिरस्थायी हो जाता जव कि कन्दर्प वाण समूह के पक्षपात से मुररिपु का कम्पोदय एवं मृगाक्षी का आश्वास बिस्तार न होता॥

शशि—आहा ? कैसा आनन्द है कैसा आनन्द है, मैं तो कृतार्थी हो गई ॥१८॥

मद—वत्से ! और इस से वढ़ कर हम लोगों की क्या कृता-

र्थता हो सकती है ? ॥१९॥

शशि—देवि ! और भी कुछ देखा ? ॥२०॥

मद—समस्त ही देखा था ॥२१॥

शशि—उस के पीछे और क्या ? ॥२२॥

मद—पहले तो दोनों शंकित हुए, फिर मनोभव के दुर्वार शराघात से व्यग्रचित्ता होकर लज्जित हुए, श्रीराधिका अधोमुखी होकर मन ही मन में अभिमान करने लगी कि मैं रूपवती होकर नागर को स्तुति किस प्रकार कर सकती हूँ, मेरा इस में अपमान होगा। (असूया प्रकट कर मन ही मन में) देखूँ ये कैसे बिदग्ध हैं, मान के द्वारा समस्त कार्य्य साधन करूँगी एसा बिचार कर अधोवदन हो गईं। श्रीकृष्ण उन के मनोभाव जान गये, आपने प्रेम पुलक चित्त से उत्कण्ठित हो राधिका का हाथ पकड़ कर निकुंज गृह में प्रवेश किया, उसके उपरान्त दोनों का जो आश्चर्य्य विहार हुआ उस से कन्दर्प का चित्त भी विस्मय रस से स्निग्ध होने लगा ॥२३॥

हे शशिमुखि ! मैं अधिक क्या कहूँ, मैंने श्रीराधामाधव की अद्भुतलीला देखी है। राधिका मृदु मृदु नूपुर शब्द आविष्कार करती शय्या के समीप गमन करने लगीं, माधव भी उन्हीं के समान पाद संचारण पूर्वक अग्रसर होकर गमन करने लगे। दोनों में किंचित मात्र भी भेद प्रतीत न हो सका। दोनों कन्दर्प के बिषम शर से पीड़ित हो गये। इस के अनन्तर नख एवं दशनाघात से दोनों का शरीर विदीर्ण हो गया। दोनों भय बिस्तार पूर्वक दीर्घ-श्वास लेने लगे। दोनों का शरीरस्थ चिर खेद दूर हो गया। रामानन्दराय वर्णित यह संगीत नरनाथ गजपति प्रतापरुद्र का आनन्द बिस्तार करें ॥२४॥

शशि—देवि ! इस में तो हम को असंगत सा मालूम पड़ता है॥२५

मद—असंगत क्या है ? ।।२६।।
शशि—उन का इस प्रकार कन्दर्प-कौशल कैसे उत्पन्न हुआ ।।२७
मद—अयि सरले ! सुनो, लोक में बहुत से यत्न करके गुरुमुख से शास्त्रादि अध्ययन करते हैं, वह उपदेश भी समय पाकर परिपक्व होता है यह समस्त विद्या की परिपाटी है, परन्तु कन्दर्प शास्त्र कोई किसी से नहीं पढ़ता है, वह स्वतः ही जाग्रत होता है ।।२८।।

अनन्तर शशधर चन्द्रमा पश्चिम दिशा रूप नारी का सेवन करने लगा अर्थात् चन्द्रमा अस्त होने लगा। मानो उसने राधामाधव के सुरतलीला के चिरकाल देखते तथा अभ्यास-शिक्षा करते करते कुछ अधिक क्रिया दिखाने के लिये पश्चिम-दिशा रूप रमणी का आश्रय किया है ।।३६।।
शशि—अहो ! बहुत समय के बाद राधामाधव के सुरतानन्द-शोभा का परिचय-सुख लाभ हुआ। नख दन्त चिन्हों से बिभूषित दोनों मूर्त्ति के दर्शन के लिये हमारा मन उत्कण्ठित हो रहा है ।।३०।।

[ अनन्तर शीघ्र ही राधिका का तथा कृष्ण का प्रवेश होना ]
राधा—(आगे को देख कर) अहो समस्त दिशाओं का मुख प्रसन्न हो रहा है, इस समय मैं कैसे अनावृत शरीर से गमन करूँगी ? (यह कह कर दो-तीन पाद चल कर ग्रीवा वक्र कर के देखने लगी) ।।३१।।
कृष्ण—(क्षण काल चिन्ता कर मन में) अहो मृगाक्षी का भय एवं मदन दोनों बलबान हो रहा है। ये दो तीन पाद अतिवेग से जाती है फिर दो तीन पाद धीरे से। भय से इनका अंग काँपता है, कभी तो चकित दृष्टि से देखने लगती है। क्या आश्चर्य्य है ? कभी तो वह अदृष्ट रूप में प्रतीत होती है कभी

वा हमारे निकट रहने पर भी हमको दूरस्थ रूप से प्रतीत करती है ॥३२॥

राधा—(शीघ्रता से परिभ्रमण करने लगती हैं) ॥३३॥

मद्—बत्से! देखो देखो, सम्मुख में राधिका तथा कुछ दूर पर माधव भी आ रहे हैं। देखो, राधा को बिषधर सर्पों को देख कर जितना भय नहीं होता है उतना भय दूरस्थ स्थाणु (शाखा पल्लव रहित शुष्कबृक्ष) को देखकर होता है। काक के शब्द से जितना उद्वेग होता हैं उतना सिंह गर्जन से नहीं होता है। प्रकाश से जितनी शंका होती है घोर-अन्धकार में उतना मोह नहीं होता है। हे शशिमुखि! यह प्रतीत होता है कि-ये कान्त के बिरह में भी एसी दुःखित नहीं होती थी आज जैसी कान्त के संयोग में व्यथित हो रही हैं। हे शशिमुखि! देखो आज श्रीराधा की क्या आश्चर्य्य मूर्त्ति हो रही है। जय पराजय के परिचय के द्वारा परस्पर के चित्त अपहरण के लिये परस्पर में बड़ा अभिलाष होता है। जिस में मणिमंजीर का मनोहर शब्द होता है वह मानो कन्दर्प बाणों के शब्द-तुल्य है। जिस में नखतथा दंतक्षतादि दोष समूह गुण रूप माना जाता है। अभिमत गाढ़ मनोरथ के समुचित रतिपति कन्दर्प के युद्ध में वह मनोहर मूर्त्ति निद्राकुलित हो रही है। रामानन्दराय वर्णित यह संगीत जो गजपति प्रतापरुद्र के बिदित है तथा रसिकजनों का सन्तोष प्रदान करता है उस को शुद्ध हृदय में धारण करो ॥३४-३५॥

अहो! राधिका तो अत्यन्त कातर हो रही हैं चलो उनको सुस्थिर करें (निकट जाकर) बत्से राधिके तुम्हारी कुशल तो है? ॥३६॥

राधा—(ससंभ्रम से देख कर) अहो देवि! यहाँ कैसे आई हो? (लज्जा पूर्वक बन्दना करने लगीं) ॥३७॥

[ नेपथ्य में कोलाहल ]

किस का शब्द है? किस का शब्द है? (एसा कह कर सब नेपथ्य की ओर देखने लगे ॥३८॥

[ फिर नेपथ्य में [

शृङ्गाग्र और खुराञ्चल के द्वारा बल पूर्वक पृथ्वी का खनन करता हुआ, प्रलय-कालीन मेघ गर्जन के समान गर्जन के द्वारा समस्त दिशाओं को विदीर्ण करता हुआ उल्कार्चि के समान दोनों नेत्रों को क्रोध से चलायमान करता हुआ समस्त व्रजप्रदेश को बिपत्ति में डालता हुआ अरिष्टासुर आगे आ गया है। (सब निकुञ्ज के भीतर अपने को छिपाकर देखने लगे) ॥३६॥

कृष्ण—(गर्व के साथ उपस्थित हो कर) घोषवासियों का अभय है। (एसा कहते हुये भुजा उठा कर गर्व के साथ) अहो! दर्पित दानवों के बल से क्षीण पर्वतों के साथ पृथ्वी का आलम्बन स्वरूप, शत्रुओं से आकुलित देवताओं का शान्तिकर मख (यज्ञ) के ऊचें यूप सदृश इस कृष्ण भुजा के जाग्रत रहते रहते भय है? उन हम कृष्ण के एकान्त आश्रित व्रजवासियों का भय स्पर्श है? हाय यह बृषासुर हमारे प्राणों के साथ क्रीड़ा करने लगा क्या? (एसा कह कर गर्व के साथ पादन्यास करने लगे) ॥४०-४१॥

[ नेपथ्य में ]

क्या दुःख क्या दुःख, जिस ने पर्वतों के ऊँचे शिखरों को देख कर असहनीय स्वभाव से अपने दोनों शृङ्गों से उन पर्वतों को विदीर्ण कर दिया है वह अरिष्ट आज भयङ्कर उन शींगों के

सञ्चालन द्वारा कमल तुल्य कोमल अङ्गवाले बालक मुकुन्द के ओर दौड़ रहा है ॥४२॥

[ देख कर अश्रु गिरा कर ]

मद्--हे पृथिव ! आज बड़ा भार का सहन करो, हे देवगण ! तुम को अब जय की आशा कहाँ है ? हे देवि लक्ष्मि ? आज से तुम व्रत धारण करो, हे व्रजबासीगण ! अब आनन्द की बात क्या है, है माता यशोदे ! न जाने आज तुम को क्या होगा ? हे नन्दादिक ! तुम सब तो आज गये हो जानना, हे राधे ! तुम्हारी क्या दशा होगी ? तुम्हारे लिये सब जगत शून्य हो गया है। हाय आज हम सब नष्ट हो गये ॥ ४३

राधा--( कान देकर भय के साथ ) हा धिकार यह मन्द-भागिनी का इस प्रकार दुर्दैव परिपाक उपस्थित हो गया ॥ ४४ ॥

शशि--हे सखि ! स्थिर हो स्थिर हो, यह निश्चय मुकुन्द ही हैं ॥ ४५ ॥

[ नेपथ्य में ]

जिस दुष्ट के एक वार दोनों नेत्रों के खोलने से तीनों लोक के नेत्र बन्द हो जाते हैं, जिस के एक बार मस्तक उठाने से तीनों लोक नीचे हो जाते हैं, जिस के भ्रमण करने से आकाश में वायु नहीं वहता है, इस समय मधुरिपु श्रीमान् कृष्ण उस दुष्ट अरिष्टासुर के प्राणनाश पूर्वक गेन्द खेलने की भाँति बृन्दाबन प्रदेश से दूर में फेंक कर जगत को उपद्रव रहित करने लगे ॥ ४६ ॥

[ अनन्तर श्रीकृष्ण प्रवेश करते हैं ]

सब--( स्पृहा के साथ देखते हैं ) ॥ ४७ ॥

मद्--अहो ! जय-लक्ष्मी से भूषित वत्स-कृष्ण का कैसा सौन्दर्य्य है। जैसा कि-अलकावली स्वेद बिन्दुओं से भिजी

हुई है, निरन्तर स्वेद विन्दुओं के पड़ने से ललाट का चन्दन गिला हो गया है, मयूर-पुच्छ की चूड़ा खिसल पड़ी है, चरण-निक्षेप से धूलि उड़ कर अंग में लगने से सुन्दर शोभा दे रही है, माधव इस प्रकार आविर्भूत हो कर हमारे दोनों नेत्रों का आनन्द बिस्तार कर रहे हैं ॥४८॥

( नकट में जाकर ) बत्स ! भाग्यक्रम से तुम को जयलक्ष्मी-स्वयम्वर से युक्त देख रही हूँ ॥ ४९ ॥

कृष्ण—( देख कर हर्ष सहित ) देबि ! आईये कुशल तो है ?॥५०॥

मद—बत्स ! इस समय तुम को जयश्रीयुक्त देखने से ही हमारा मंगल है। अब कुछ समय इस बकुलबृक्ष के नीचे श्राम करो ॥ ५१ ॥

कृष्ण—देबि ! आप की जैसी रुचि हो, (ऐसा कह कर वैठने लगे ) ॥५२॥

मद—( स्नेह के साथ श्रीकृष्ण के अंग का समार्ज्जन करते करते ) बत्स ! तुम ने बड़ा दुष्कर कर्म्म किया है, तुम को कुछ पारिताषक देने को इच्छा करती हूँ ॥ ५३ ॥

कृष्ण—जैसी आप की इच्छा ॥ ५४ ॥

मद—( शीघ्रता से राधिका को लाकर ) बत्स ! यह राधा का तुम को पारितोषिक दिया है। यह नव संगम भय से दुःखित हैं, भय से इन के दोनों लोचन मूदे हुए हैं, अतः सरस अवलोकन से इन को चिरकाल सन्तुष्ट करो ॥ ५५ ॥

कृष्ण—( सतृष्ण नेत्र से देखने लगे )

मद—हे वाले ! क्रूर असुर के साथ संगम के हेतु श्रम होने से तुम्हारे प्रियतम श्रीकृष्ण के अंग में स्वेद-विन्दु गिर रहे हैं, अतः प्रिय संभाषण से आप्यायन करके अपने वस्त्राञ्चल से वीजन करो ॥ ५७ ॥

राधा—( स्पृहा के साथ वीजन करने लगती हैं ) ॥ ५८ ॥
मद—वत्से ! कहो, अब क्या तुम्हारे प्रिय सम्पादन करें ॥ ५९ ॥
कृष्ण—कन्दर्पवाण से हमारा यह शरीर सर्व प्रकार से क्षीण हो गया था, एसे समय पर तुमने आनन्द का एक मात्र हेतु मृगनयना राधा की प्राप्ति कराई। तुम्हारी कृपा से चक्षु को अमृतधारा का लाभ हुआ। अब त्रिभुवन में हम सरी के मनुष्य को और क्या प्रियवस्तु का अवशिष्ट रहा है ? ॥६०॥
देवि ! यदि यह परिपूर्ण शारद-चन्द्रवदना, प्रवल मदना-क्रान्ता राधा हमारे करतल में आकर उपस्थित हुई तब और क्या अभीष्ट रहा है। सौभाग्यवश से हमारे पूर्व सञ्चित समस्त पुण्य फलवान् हुए हैं, इस समय कोकिल-चन्द्रमा-वसन्त-भ्रमर आदि अत्यन्त सुख बिस्तार कर रहे हैं। रामानन्दराय वर्णित यह श्रीकृष्ण-बिहार नराधिप. प्रताप-रुद्र का अमृत-सुख निमित्त होय ॥ ६१ ॥
देवि ! तो भी ऐसा हो, जो पुरुष श्रद्धा युक्त होकर गोपाल-लीला युक्त हमारे इस अद्भुत लीलामृत रहस्य का सेवन करेगा उस मच्चित्त पुरुष के प्रति सर्वदा यही कृपा दृष्टि करना जिस से वह इस बृन्दाबन में अपनी मनोरथ सिद्धि को प्राप्त करें ॥ ६२ ॥
मद—एसा ही होगा ॥६३॥

[ अनन्तर सब का प्रस्थान ]

यह राधासंगम नामक पंचम अंक समाप्त हुआ।

इति जगन्नाथबल्लभनाटक का अनुबाद
समाप्त हुआ



# श्रीगौरहरिप्रेस, कुसुमसरोवर, (राधाकुण्ड)

## से प्रकाशित पुस्तकें:—

| क्र० सं० ग्रन्थ | प्रणयता | ग्रन्थ सं० |
|---|---|---|
| १–विरुदावलीलक्षणम् | (श्रीपादरूपगोस्वामीकृतम्) | ११० |
| २–(लघु) श्रीश्रीनारायणभट्टचरितामृतम् | | १११ |
| ३–स्वकीयात्वनिराशविचार एवं परकीयात्वस्थापन | (श्रीपादविश्वनाथचक्रवर्तीकृत) | ११२, ११३ |
| ४–श्रीश्रीमाधवेन्द्रपुरी एवं वल्लभाचार्य | | ११४ |
| ५–श्रीमाधवदासजी की वाणी तथा आदर्शजीवनी | | ११५, ११६ |
| ६–भक्तितत्वप्रकाशिका | (श्रीचैतन्यदासजीकृता) | ११७ |
| गीतिविंशतिका | (श्रीगोस्वामीगोपीलालजीकृता) | ११८ |
| भक्तिविवेक | (श्रीश्री नारायणभट्टजी कृत) | ११९ |
| "अनर्पितचरीं चिरादिति" श्लोकस्य व्याख्या | (श्रीपादजीवगोस्वामी कृता) | १२० |
| ७–आमोदमहाकाव्यम् | (श्रीअनूपनारायणभट्टाचार्यकृतम्) | १२१ |
| ८–श्रीकृष्णकौतुकम् | (श्रीश्रीपरमानन्दपादमहोदयकृतम्) | १२२ |
| ९–श्रीगोपालतापनीउपनिषद्भाष्यं | (श्रीपादप्रबोधानन्दसरस्वतीकृतम्) | १२३ |
| १०–श्रीभक्तभूषणसन्दर्भः (सानुवादः) | (श्रीपादनारायणभट्टकृतः) | १२४ |
| ११–श्रीराधिकास्तोत्रं (सानुवादं) | (श्रीपादप्रबोधानन्दसरस्वतीकृतम्) | १२५ |
| १२–रासपञ्चाध्यायी (रसिकाल्हादिनी टीका) | (श्रीनारायणभट्टपादविरचिता) | १२६ |
| १३–जगन्नाथवल्लभनाटकम् | (श्रीरामानन्दरायविरचितम्) | १२७ |

---

## ❀ यन्त्रस्थ ग्रन्थ—श्रीगौरहरिप्रेस से ❀

(१) गोविन्दलीलामृतम् ( सानुबादम् )

( श्रीकृष्णदासकविराजगोस्वामिकृतम् )

(२) भाष्यपीठकम्

( श्रीबलदेवविद्याभूषणकृतम् )

(३) अष्टकालीयसेवा ( संचित )

( कृष्णदास बाबा के द्वारा )

(४) सर्वसम्वादिनी

( श्री जीवगोस्वामीबिरचिता )

(५) गीता (सारार्थवर्षिणीटीका) [सानुबाद]

( बिश्वनाथचक्रबर्त्तीजीकृता )

